रक्खे गए—जैसे इंगुदी का फल ऐंगुद, प्लक्ष का फल प्लाक्ष, वेणु का फल वैणव, न्यग्रोध का फल नैयग्रोध।

**पुरुष और वनस्पति**—बृहदारण्यक उपनिषद् में वृक्ष और पुरुष के शरीर की तुलना में ये श्लोक दिए हैं जो वृक्षों के जीवन पर कुछ प्रकाश डालते हैं—

यथा वृक्षो वनस्पतिस्तथैव पुरुषोऽमृषा।
तस्य लोमानि पर्णानि त्वगस्योत्पाटिका बहिः ॥१॥
त्वच एवास्य रुधिरं प्रस्यन्दि त्वच उत्पटः।
तस्मात्तदातृण्णात्प्रैति रसो वृक्षादिवाऽऽहतात् ॥२॥
मांसान्यस्य शकराणि किनाटँ स्नाव तत्स्थिरम्।
अस्थीन्यन्तरतो दारूणि मज्जा मज्जोपमा कृता ॥३॥
यद्वृक्षो वृक्णो रोहति मूलान्नवतरः पुनः।
मर्त्यः स्विन्मृत्युना वृक्णः कस्मान्मूलात्प्ररोहति ॥ (३।९।२८)

अर्थात् वृक्ष-वनस्पति के समान ही पुरुष हैं, वृक्ष के पर्ण, वैसे ही पुरुष के लोम हैं, दोनों की एक-सी त्वचा है, त्वचा के कटने से जैसे रुधिर निकलता है, उसी प्रकार वृक्ष की त्वचा से रस निकलता है। वृक्ष में शकर (खंड), वैसे ही शरीर में मांस; जैसे हड्डी वैसी ही लकड़ियाँ, जैसी मज्जा वैसा ही गूदा होता है। जैसे काटा हुआ वृक्ष मूल से फिर उगता है, उसी प्रकार मृत्यु से मारा मनुष्य फिर किस मूल से उगता है ?

'षड्दर्शनसमुच्चय' पर गुणरत्न (सन् १३५०) की जो टीका है, उसमें मनुष्य-जीवन और वनस्पति-जीवन का सादृश्य इस प्रकार दिखाया है—

**तथा, यथा मनुष्यशरीरं स्तनक्षीरव्यञ्जनोदनाद्याहाराभ्यवहारादाहारकमेवं वनस्पतिशरीरमपि भूजलाद्याहाराभ्यवहारादाहारकम्। तथा, यथा मनुष्यशरीरमिष्टानिष्टाहारादि प्राप्त वृद्धिहान्यात्मकं तथा वनस्पतिशरीरमपि।**

अर्थात् जैसे मनुष्य-शरीर का पोषण मा के दूध, भोजन, ओदन आदि से होता है, इसी प्रकार वनस्पतियों का शरीर भी भूमि के जल, आहार आदि से पोषण प्राप्त करता है। एवं, जिस प्रकार उचित और अनुचित आहार से मनुष्य-शरीर की क्रमशः वृद्धि और हानि होती है, उसी प्रकार वनस्पति-शरीर की भी।

वनस्पतियों की अपेक्षा से ही पृथ्वी को उर्वरा और ऊपर कहा जाता है (सर्वशस्याढ्या होने से उर्वरा और ऊपरे न प्ररोहन्ति बीजांकुराः कथञ्चन—मत्स्यपुराण १८७।४३)। महाभारत के शान्तिपर्व (अध्याय १८४) में विस्तार से दिया हुआ है कि पौधे भूमि से कैसे भोजन ग्रहण करते, उसे शरीर के विभिन्न भागों में कैसे पहुँचाते और उसका पाचन कैसे करते हैं। उसमें लिखा है कि जैसे कमलनाल को मुख में लगाकर पानी पिया जा सकता है, उसी प्रकार वायु की सहायता से पौधे (जड़ों द्वारा) पानी पीते हैं—

वक्त्रेणोत्पलनालेन यथोर्द्ध्वंजलमाददेत्।
तथा पवनसंयुक्तः पादैः पिबति पादपः॥

भारतीय आचार्य्य कुछ ऐसे हैं जो स्थावरों (वृक्षादिकों) में जीव का अस्तित्व मानते हैं और कुछ इनमें जीव का होना नहीं स्वीकार करते हैं। महाभारत में वृक्षों के अचैतन्य न होने के सम्बन्ध में अनेक तर्क दिए हैं—गरमी से इनके पत्तों का झुलसना आदि त्वक्‌शक्ति बताता है; वायु, अग्नि और विद्युत् के घोष (शब्द) का इन पर प्रभाव इनकी श्रवणशक्ति का सूचक है; गन्ध, धूप द्वारा इनके रोगों का हरा जाना और फिर से पुष्पित हो उठना, इनमें घ्राणशक्ति का होना बताता है; मूलों द्वारा रस का पान करना, रसनाशक्ति का द्योतक है। काटे जाने पर और विरोहण पर सुख-दुःख भी इनमें होता है। लता वृक्ष के शरीर को लपेटती चलती हैं; अतः नेत्र की भी इनमें शक्ति है—

उष्मतो म्लायते पर्णं त्वक् फलं पुष्पमेव च।
म्लायते शीर्य्यते चापि स्पर्शस्तेनात्र विद्यते॥
वाय्वग्न्यशनिनिर्घोषैः फलं पुष्पं विशीर्य्यते।
श्रोत्रेण गृह्यते शब्दस्तस्माच्छृण्वन्ति पादपाः॥
वल्ली वेष्टयते वृक्षं सर्व्वतश्चैव गच्छति।
नह्यदृष्टेश्च मार्गोऽस्ति तस्मात्पश्यन्ति पादपाः॥
पुण्यापुण्यैस्तथा गन्धैर्धूपैश्च विविधैरपि।
अरोगाः पुष्पिताः सन्ति तस्माज्जिघ्रन्ति पादपाः।
पादैः सलिलपानाच्च व्याधीनाञ्चापि दर्शनात्।
व्याधिप्रतिक्रियत्वाच्च विद्यते रसनं द्रुमे॥
सुखदुःखयोश्च ग्रहणात् छिन्नस्य च विरोहणात्।
जीवं पश्यामि वृक्षाणामचैतन्यं न विद्यते॥

महाभारत का यह वर्णन काव्योचित तो अवश्य है; पर शास्त्रोचित नहीं। फिर भी वनस्पतिजीवन-सम्बन्धी अध्ययन का द्योतक अवश्य है। लज्जावती (छुई मुई) के लज्जालु होने का उल्लेख गुणरत्न ने इस प्रकार दिया है—"लज्जालुप्रभृतीनां हस्तादिसंसर्गात् पत्र-संकोचादिका परिस्फुटक्रिया उपलभ्यते।" 'गुणरत्न' ने ऐसे पौधों की सूची भी दी है जो सोते और जागते हैं—"शमीप्रपुन्नाटसिद्धेसरकासुन्दकवप्पूलागस्त्यामलकीकडिप्रभृतीनां स्वापविबोधतः।" (जैनमत प्रकरण)

वृक्षों में रस का अभिसर्पण ( circulation ) होता है, इसकी ओर वैशेषिक दर्शन के सूत्र "वृक्षाभिसर्पणमित्यदृष्टकान्तिम्" ( ५।२।७ ) में संकेत है। यह अभिसर्पण अदृष्ट के कारण होता है। पानी का वृक्षों में नीचे से ऊपर को जाना भागवत पुराण के इन शब्दों में लिखा हुआ है—"उत्स्रोतसस्तमः प्राया अन्तस्पर्शा विशेषिणः" ( ३।१०।२० )।

**पौधों का लगाना**—पौधों का लगाना इस देश की बड़ी पुरानी परम्परा है। कौटिल्य के अर्थशास्त्र में सीताध्यक्ष के कर्त्तव्यों का विस्तृत वर्णन है—'सीताध्यक्षः कृषितन्त्रगुल्मवृक्षायुर्वेदज्ञः' ( २।२४।१ )। वराहमिहिर की 'बृहत्संहिता' के वृक्षायुर्वेदाध्याय ( अ० ५४ ) में लिखा है कि घर और बगीचों में अरिष्ट, अशोक, पुन्नाग, शिरीष और प्रियंगु का लगाना मंगलकारी है। काश्यप ने देवालय, उद्यान, गृह और उपवन में चम्पक, उडुम्बर और पारिजातक का लगाया जाना भी बताया है। अग्निपुराण में उत्तर की ओर प्लक्ष, पूर्व की ओर वट, दक्षिण की ओर आम और पश्चिम की ओर अश्वत्थ लगाने की सम्मति दी है और कण्टकद्रुम मकान के दक्षिण की ओर लगाना अच्छा बताया है। अन्य वृक्ष जो लगाने के लिए बताए हैं, ये हैं—अरिष्टाशोक, पुन्नाग, शिरीष, प्रियंगु, अशोक, कदली, जम्बु, बकुल और दाडिम।

ये वृक्ष कब लगाए जायँ, इसकी ओर बृहत्संहिता और अग्निपुराण दोनों में निर्देश है। उत्तरा, रोहिणी, अनुराधा, चित्रा, मृगशिरा, रेवती, मूल, विशाखा, तिष्य, श्रवण, अश्विनी और हस्त नक्षत्रों में लगाए गए वृक्ष ठीक से उगते हैं, ऐसा बृहत्संहिता में लिखा है। अजातशाख और अजातलताङ्कुर वृक्ष माघ और फाल्गुन में लगाना अच्छा है। अग्रहायण और पौष में जातशाख वृक्ष लगाने चाहिए। सुस्कन्धवृक्षों को श्रावण और भाद्र में वर्षागम पर लगाना चाहिए। इसी प्रकार का ऋत्वनुसार उल्लेख काश्यप ने भी किया है।

डाली काटकर लगाने का नाम 'काण्डरोपण' है। बृहत्संहिता के अनुसार अशोक, कदली, कान्थाल, जम्बु, लकुच, दाडिम, द्राक्ष्य, पालिवट, मातुलंग और अतिमुक्तक, इनको डालियाँ काटकर गोबर से मढ़कर लगाना चाहिए—"एते द्रुमाः काण्डरोप्याः गोमयेन प्रलेपिताः।"

डाली काटकर लगाने (काण्डरोपण) की अपेक्षा कलम लगाना और भी अच्छा है। कलम दो प्रकार से लग सकती है—(१) एक पौधे की कटी डाली दूसरे पौधे की जड़ में आरोपण करके, अथवा (२) यह कटी डाली दूसरे पौधे के स्कन्ध (stem) में आरोपित करके (मूलोच्छेदेऽथवा स्कन्धे रोपणीयाः परं ततः)। रोपण के कार्य्य के लिए अन्य देश से लाए गए पौधों को जड़ से लेकर स्कन्ध तक घी, तिल के तेल, मधु-विशेष, विडङ्ग, दूध और गोबर से लिप्त करना चाहिए।

बृहत्संहिता में यह भी लिखा है कि ऐसी नरम जमीन, जिसमें तिल बोया गया हो और तिल के फूलने पर ही जो जोत डाली गई हो, आरोपण के कार्य्य के लिए अच्छी होती है। काश्यप ने अच्छी जमीन के सम्बन्ध में यह लिखा है—

> दूर्वावीरणसंयुक्ताः सानूपा मृदुमृत्तिकाः।
> तत्र वाप्यः शुभावृक्षाः सुगन्धिफलशाखिनः॥

काश्यप ने यह भी लिखा है कि वृक्ष २० हाथ से १२ हाथ तक की दूरी पर लगाने चाहिए। अधिक पास में लगे वृक्ष ठीक से नहीं फलते। अग्निपुराण में भी यही विधान है (मिश्रैर्मूलैश्च न फलं सम्यग्यच्छन्ति पीडिताः)।

**खाद**—खाद के लिए कोई उपयुक्त प्राचीन संस्कृत शब्द प्रतीत नहीं होता, यद्यपि यह बात सबको विदित थी कि पौधे अपना आहार भूमि से प्राप्त करते हैं। कहा जाता है कि खाद सम्बन्धी प्रथम प्रेरणा अथर्ववेद के निम्न मन्त्र से मिली[४३]—

**बभ्रोरर्जुनकाण्डस्य यवस्य ते पलाल्या तिलस्य तिलपिञ्ज्या।**
**वीरुत् क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु** ॥अथर्व० २।८।३॥

बृहत्संहिता ( अध्याय ५४ ) और अग्निपुराण ( अध्याय २८१ ) में वृक्षायुर्वेद नाम से एक पूरा अध्याय है, जिसमें खाद का विस्तृत वर्णन है। वल्ली, गुल्म, लता, फल और फूलों के लिए बृहत्संहिता में खाद यह बताई है—एक आढ़क तिल, दो आढ़क बकरी या भेड़ की विष्ठा, एक प्रस्थ जौ का आटा, एक तुला गोमांस—इन्हें एक द्रोण पानी के साथ मिलाकर सात दिन रख छोड़े, और फिर इस मिश्रण को पेड़ों की जड़ों में दे। अथर्ववेद के उक्त मन्त्र में जौ के पलाल ( भूसा ), और तिलपिञ्जा ( oilcake ) के मिश्रण द्वारा पेड़ों को नीरोग करने की ओर संकेत है।

अग्निपुराण में भी "गोमांसमुदकञ्चैव सप्तरात्रं निधापयेत्" इस प्रकार के शब्दों द्वारा बृहत्संहिता से मिलता-जुलता वर्णन दिया है। यदि फल-फूलों की वृद्धि करनी हो तो घी, ठंढे दूध, तिल, बकरी और भेड़ की विष्ठा, यवचूर्ण, गोमांस—इनके मिश्रण को सात रात सड़ाकर पौधे में देना चाहिए। वराहमिहिर ने वल्लरियों के ठीक से प्रौढ़ होने के लिए पिसा धान, माष, तिल और जौ, सड़ा मांस और हरिद्रा के मिश्रण का प्रयोग बताया है। तितिण्डि (इमली), कपित्थ, ताल, आस्फोट, आमलकी, धव, वासिक, वेतुल, सूर्य्यवल्ली, श्याम और अतिमुक्तक के संबंध में उक्त मिश्रण का किस प्रकार प्रयोग किया जाय, इसका विस्तृत वर्णन दिया है। मछली के धोवन के पानी का प्रयोग भी बताया है। इन सबके प्रयोग से पौधों में पत्ते अच्छे निकलेंगे। आम के लिए अग्निपुराण में मछली का ठंढा पानी श्रेयस्कर बताया गया है—"मत्स्योदकेन शीतेन आम्राणां सेक इष्यते।" यह प्रथा आम के सम्बन्ध में बंगाल के बागों में अब भी बरती जाती है। अग्निपुराण में दूसरे स्थल पर सभी पौधों के लिए मछली का पानी अच्छा बताया गया है—"मत्स्याम्भसा तु सेकेन वृद्धिर्भवति शाखिनः"। चक्रदत्त ने अपने 'चिकित्सासंग्रह' के वात-व्याधि-चिकित्सा नामक खंड में एक ऐसे तेल के बनाने की विस्तृत विधि दी है, जिसे यदि सूखे वृक्ष की जड़ में छिड़क दें, तो उस वृक्ष में शीघ्र ही अच्छे फल-फूल निकल आयेंगे।

**...... ......सूतेऽमुना भूरुहाः।**
**सिक्ताः शोषमुपागताश्च फलिनः स्निग्धा भवन्ति स्थिराः** ॥८६॥

आगे के एक श्लोक में भी इसी भाव का उल्लेख है—

(४३) With straw of barley tawny-brown in colour with its silvery ears, with stalk and stem of sesamum—so let the plague-destroying plant remove inherited disease.—Griffith.
(तिलपिंज—barren sesamum अथवा oilcake)

**अनेनैव च तैलेन शुष्यमाना महाद्रुमाः।**
**सिक्ताः पुनः प्ररोहन्ति भवन्ति फलशालिनः॥**

शार्ङ्धर पद्धति के उपवन विनोद ( वृक्षायुर्वेद ) प्रकरण में 'कुणपजल' नामक एक द्रवखाद ( liquid compost ) का वर्णन है जो पेड़ों के लिए सामान्यतः पुष्टिकारक होता है—

**कुरंगकिटि मत्स्यानां मेषच्छागल खड्गिनाम्।**
**मांसं ग्राह्यं यथालाभं मेदो मज्जावसास्तथा॥**
**तान्सर्वानेकतः कृत्वा वह्नौ नीरेण पाचयेत्।**
**संपक्कं हि क्षिपेद्भाण्डे तत्र दुग्धं च निक्षिपेत्॥**
**चूर्णीकृत्य खलिहं्या तिलानां माक्षिकं तथा।**
**स्विन्नांश्च सरसान्मापांस्तत्र दद्यात् घृतं तथा॥**
**उष्णं जलं क्षिपेत्तत्र मात्रा नास्तीह कस्यचित्।**
**पक्षैकं स्थापिते भाण्डे कोष्णस्थाने मनीषिणा॥**
**कुणपस्तु भवेदेव तरुणां पुष्टिकारकः॥ १७१–१७४॥**

अर्थात् हरिण, सूअर, मछली, भेड़, बकरी और गेंडा या भैंसा ( खड्गि ) का मांस, चर्बी, मज्जा और वसा को मिट्टी के बर्तन में अच्छी तरह उबालना चाहिए और फिर इसमें दूध, तिल की खली, शहद, माप और अन्य दालों का रसा, घी और गरम पानी यथेच्छ मात्रा में मिलाना चाहिए। पन्द्रह दिन तक फिर शुष्क स्थान में रख छोड़ना चाहिए। इस प्रकार कुणप तैयार हो जायगा।

वृक्षायुर्वेद के अन्तर्गत अग्निपुराण और बृहत्संहिता दोनों में वृक्षों के रोगों की चिकित्सा उसी प्रकार दी है, जैसे मनुष्य के रोगों की। शंकर मिश्र ने वैशेषिक की उपास्कर टीका में पौधों के सम्बन्ध में 'भेषजप्रयोग' का उल्लेख किया है (४।२।५)। वराहमिहिर ने पौधों के रोगों के कारणों की भी मीमांसा की है।

**पौधों में लिंगभेद**—हारीतसंहिता ( शरीरस्थान, अ० १ ) में पौधों के लिंग-भेद और स्त्री-पुरुष-समागम की अनिवार्य्यता की ओर स्पष्ट संकेत है।[४४] वृक्षों के

(४४) हारीत उवाच—संयोगेन विना प्राज्ञ कथं गर्भो न जायते।
संयोगेन विना पुष्पं फलं वा न कथं भवेत्॥
वृक्षवन्न कथं स्त्रीणां फलोत्पत्तिः प्रदृश्यते।
आत्रेय उवाच—विरुद्धानाञ्च वल्लीनां स्थावराणाञ्च पुत्रक।
तत्र धातुसमं बीजं सहयोगेन वर्त्तते॥
न भिन्नदृष्टि तस्येव दृश्यते शृणु पुत्रक।
स्थावराणाञ्च सर्वेषां शिवशक्तिमयं विदुः॥
निश्चलोऽपि शिवो ज्ञेयो व्याप्तिशक्तिर्महामते।
तत्र स्त्री-पुरुष-गुणा वर्त्तन्ते समयोगतः।
आम्रपुष्पं फलं तद्वद् बीजं शुक्रमयं विदुः॥

निश्चल ( static ) भाग को शिव और व्याप्तिशक्ति को शक्ति या पार्वती माना गया है। चरक के 'कल्पस्थान' में वत्सक पौधे के सम्बन्ध में स्त्री-पुरुष का भेद दिया गया है—

**बृहत्फलः श्वेतपुष्पः स्निग्धपत्रः पुमान् भवेत्।**
**श्यामा चारुणपुष्पा स्त्री फलवृन्तैस्तथाऽणुभिः ॥५।५॥**

अर्थात् जिस वत्सक के फल बड़े हों, फूल सफेद हों, पत्ते चिकने हों, वह नर-वत्सक है और जिसके फूल श्याम या अरुण हों, और जिसके फल और डंठल छोटे हों, वह नारी-वत्सक है। केतकी के सम्बन्ध में सितकेतकी को नर और स्वर्णकेतकी को नारी माना गया है। राजनिघण्टु में लिखा है कि सितकेतकी 'विफला' है अर्थात् इसमें फल नहीं लगते, पर यह धूलिपुष्पिका (with pollens) है। धन्वन्तरि-निघण्टु में स्वर्णकेतकी को कनकप्रसवा और सुगन्धिनी बताया है।

बुद्धघोष ने 'दीघनिकाय' की सुमंगलविलासिनी टीका में पौधों के वंशविस्तार की पाँच विधियाँ दी हैं—

मूलबीजम् (root seeds)—हलिद्दिम (हलदी), सिंगिवेरम्, वचम्, अतिविषम्, कटुकरोहिणी, उशीरम् आदि।

खण्डबीजम् (cuttings)—अस्सत्थो (अश्वत्थ), कचको, निग्रोध, पिलक्खो, उदुम्बरो, कपित्थनो आदि।

फलुबीजम् (joints)—सैंटा, नरकुल आदि।

अग्गबीजम् (buddings)—समीरण, अज्जुकम्, हिरिवेरम् आदि।

बीजबीजम् (seeds)—पुब्बण्णम् (७ धान्य), अप्परण्णम् (दाल आदि) आदि।

**पौधों के प्राकृतिक स्थान** ( ecology )—चरक के कल्पस्थान के मदनकल्प सम्बन्धी प्रथम अध्याय में लिखा है कि पौधों का औषधप्रभाव देश-काल आदि पर निर्भर है। देश तीन प्रकार के बताए हैं—त्रिविधः खलु देशः—जाङ्गलः, आनूपः, साधारणश्चेति, अर्थात् जांगल भूमि अर्थात् शुष्क भूमि, अनूप भूमि अर्थात् तर जमीन और साधारण भूमि। जांगल भूमि, पर्याकाश भूयिष्ठ ( विस्तृत खुले आकाशवाली ) बताई गई है और इसमें कदर ( सफेद खैर ), खदिर, असन, अश्वकर्ण, धव, तिनिश, शल्लकी, साल, सोमवल्क, बदरी, तिन्दुक, अश्वत्थ, वट, आमलकी आदि के घने जंगल होते हैं और शमी, ककुभ, शिंशप (सीसम) आदि भी बहुत होते हैं।

अनूप भूमि में हिन्ताल, तमाल, नारिकेल, कदली आदि के गहन वन होंगे। यहाँ शिशिर पवन की प्रधानता होगी और सरिताओं तथा सागरों के समीप ये होंगे। हंस, चक्रवाक, बलाका, नन्दीमुख, पुंडरीक, कादम्ब, मद्गु, भृंगराज, शतपत्र, कोकिल आदि पक्षियों की गुंजन इन देशों में होगी।

साधारण भूमि में जंगल और अनूप दोनों भूमियों के वृक्ष, वीरुध् और वनस्पति पाए जाएँगे। दोनों ही स्थलों के पशुपक्षी भी यहाँ होंगे। (कल्प १।८)

'सुश्रुत' और 'वराहमिहिर' ने भी इसी प्रकार का स्थलवर्गीकरण दिया है।

**पौधों का नामकरण**—(taxonomy)—भारतीय साहित्य में पौधों और वनस्पतियों के नाम बहुधा आदर्श शास्त्रीय पद्धति पर रक्खे गए हैं। इस सम्बन्ध में सर विलियम जोन्स के ये शब्द महत्त्व के होंगे—

"I am very solicitous to give Indian plants their true Indian apellations, because I am fully persuaded that Linnaeus himself would have adopted them, had he known the learned ancient language of this country." आजकल पाश्चात्य जगत् में लिनियस की पद्धति पर पौधों का नामकरण होता है।

भारतीय नामकरण का आधार निम्नलिखित बातें प्रतीत होती हैं—

१. विशेष सम्बन्ध से—जैसे 'वटवृक्ष' को बोधिद्रुम कहना, क्योंकि बुद्ध ने यहाँ प्रकाश प्राप्त किया। इसी प्रकार सीता के शोक के निवारण करनेवाले वृक्ष का नाम 'अशोक' अथवा धतूरे का नाम 'शिवशेखर'।

२. विशेष गुणों के आधार पर—दद्रुघ्न, अर्शोघ्न, शोथघ्न, अव्यथा, कुष्ठनाशिनी, लोध्र आदि नाम (औषध गुणवाले वृक्ष)। वानीर (बेंत), दन्तधावन (कत्था या बबूल के लिए), कार्पास (कपास से), धनुद्रुम, लेखन, अग्निमन्थ आदि विभिन्न उपयोगों के कारण।

३. विशेषधर्मों या लक्षणों के कारण—फेनिल (soap berry), क्योंकि यह पानी के साथ फेन देता है, बहूपाद (ficus bengalensis) (क्योंकि इसमें बहुत-सी जड़ें हैं), सितिसार (काली लकड़ी के कारण), चर्मिन (भोजपत्र) आदि।

४. पत्तों, फूलों, जड़ों आदि की विशेषता के कारण—द्विपत्र (bauhinia), त्रिपत्र (woodapple), सप्तपर्ण, दीर्घपत्रक, मूषिकपर्णी, अश्वपर्णक आदि। इसी प्रकार वक्रपुष्प, हेमपुष्प, शतमूली, शतपर्विका, त्वक्सार, द्रुमोत्पल आदि।

५. देशभेद के आधार पर—जैसे सौवीर, चाम्पेय, मागधी, ओड्रपुष्प, वैदेही, द्राविडक आदि।

६. परिस्थिति-भेद के आधार पर—जैसे नदी सर्ज्ज, जलज, वानप्रस्थ, पंकेरुह आदि।

**पौधों का वर्गीकरण**—ऋग्वेद में जो ओषधिसूक्त (१०।९७) है, उसमें १५वें मंत्र में फलिनी, अफला, अपुष्पा और पुष्पिणी इस प्रकार के ओषधियों के चार भेद दिए हैं।

> याः फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।
> बृहस्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्वंहसः॥ (१०।९७।१५)

मनु ने ओषधि, वनस्पति, वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, तृण, प्रतान और वल्ली इस प्रकार के आठ भेद दिए हैं (१।४६-४८)। चरक ने (सूत्रस्थान १।३६-३७) में वनस्पति, वानस्पत्य, ओषधि और वीरुध् इस प्रकार चार भेद दिए हैं। चक्रपाणि ने चरक की टीका में वीरुध् के दो उपभेद, लता और गुल्म दिए हैं। सुश्रुत (सूत्र० १।२३) ने भी इसी

प्रकार के भेद किए हैं। वैशेषिक दर्शन के भाष्यकार 'प्रशस्तपाद' ने तृण, ओषधि, वृक्ष, लता, अवतान और वनस्पति इस प्रकार के भेद दिए हैं। किरणावली में 'उदयनाचार्य' ने इन सब भेदों के उदाहरण भी दिए हैं। भागवत पुराण (३।१०।१९) में वनस्पति, ओषधि, लता, त्वक्सार, वीरुध् और द्रुम इस प्रकार भेद दिए हैं—'वनस्पत्योषधिलतात्वक्सारावीरुधोद्रुमाः।'

चरक ने ओषधियों के दो विभाग किए हैं—(१) विरेचन (purgatives) और (२) कषाय (astringent)। सूत्रस्थान के चतुर्थ अध्याय में ६०० प्रकार के विरेचनों और ५०० कषायों का उल्लेख है।

| | | |
|---|---|---|
| **विरेचन**— | मैनफल से प्राप्त विरेचन | १३३ |
| | जीमूतक से | ३९ |
| | इक्ष्वाकु से | ४५ |
| | धामार्गव वाले | ६० |
| | कुटज | १८ |
| | कृतवेधन वाले | ६० |
| | श्यामा त्रिवृत् के | १०० |
| | अन्य | १० |
| | चतुरंगुल से | १२ |
| | लोध्र से | १६ |
| | महावृक्ष | २० |
| | सप्तला और शंखिन्य | ३९ |
| | दन्ती और द्रवन्ती | ४८ |
| | | ६०० |

५०० कषायों को १० वर्गों (एवं ५० उपवर्गों) में विभक्त किया गया है।

प्रथम वर्ग—जीवनीय, बृंहणीय, लेखनीय, भेदनीय, सन्धानीय और दीपनीय।

द्वितीय वर्ग—बल्य, वर्ण्य, कण्ठ्य और हृद्य।

तृतीय वर्ग—तृप्तिघ्न, अर्शोघ्न, कुष्ठघ्न, कण्डूघ्न, क्रिमिघ्न और विषघ्न।

चतुर्थ वर्ग—स्तन्यजनन, स्तन्यशोधन, शुक्रजनन और शुक्रशोधन।

पंचम वर्ग—स्नेहोपग, स्वेदोपग, वमनोपग, विरेचनोपग, आस्थापनोपग, अनुवासनोपग और शिरोविरेचनोपग।

षष्ठ वर्ग—छर्दिनिग्रहण, तृष्णानिग्रहण और हिक्कानिग्रहण।

सप्तम वर्ग—पुरीषसंग्रहणीय, पुरीषविरजनीय, मूत्रसंग्रहणीय, मूत्रविरजनीय और मूत्रविरेचनीय।

अष्टम वर्ग—कासहर, श्वासहर, शोथहर, ज्वरहर और श्रमहर।

नवम वर्ग—दाहप्रशमन, शीतप्रशमन, उदर्दप्रशमन, अंगमर्दप्रशमन और शूलप्रशमन।

दशम वर्ग—शोणितास्थापन, वेदनास्थापन, संज्ञास्थापन, प्रजास्थापन और वयःस्थापन।

इन ५० उपवर्गों में लगभग ५०० ओषधियों और वनस्पतियों को विभक्त कर दिया गया है। सूत्रस्थान के चतुर्थ अध्याय में यह विस्तृत विवरण दिया हुआ है।

सुश्रुत के सूत्रस्थान के ३८वें अध्याय में वनस्पतियों और ओषधियों का विस्तृत वर्गीकरण दिया है। प्रत्येक वर्ग को गण कहा गया है। ३७ गण इस प्रकार हैं—

१. विदारिगन्धादि गण, २. आरग्वधादि गण, ३. सालसारादि गण, ४. वरुणादि गण, ५. वीरतर्वादि गण, ६. लोध्रादि गण, ७. अर्कादि गण, ८. सुरसादि गण, ९. मुष्ककादि गण, १०. पिप्पल्यादि गण, ११. एलादि गण, १२. वचादि गण एवं हरिद्रादि, १३. श्यामादि गण, १४. बृहत्यादि गण, १५. पटोलादि गण, १६. काकोल्यादि गण, १७. ऊषकादि गण, १८. सारिवादि गण, १९. अञ्जनादि गण, २०. परूषकादि गण, २१. प्रियंग्वादि गण, २२. अम्बष्ठादि गण, २३. न्यग्रोधादि गण, २४. गुडूच्यादि गण, २५. उत्पलादि गण, २६. मुस्तादि गण, २७. त्रिफलादि गण, २८. त्रिकटुकादि गण, २९. आमलक्यादि, ३०. त्रप्वादि गण, ३१. लाक्षादि गण, ३२. कनीयपंचमूलक, ३३. महापंचमूलक, ३४. दशमूल, ३५. वल्लीपंचमूल, ३६. कंटकपंचमूल और ३७. पंचतृण।

चरक ने भोजन की दृष्टि से सूत्रस्थान के २७वें अध्याय में बारह भेद किए हैं—

**शूकधान्यशमीधान्यमांसशाकफलाश्रयान्।**
**वर्गान् हरितमद्याम्बु गोरसेक्षुविकारिकान् ॥६॥**
**दशद्वौ चापरौ वर्गौ कृतान्नाहारयोगिनाम्।**
**रसवीर्यविपाकैश्च प्रभावैश्च प्रचक्ष्महे ॥७॥**

(१) शूकधान्यवर्ग में रक्तशालि ( लाल चावल ), महाशालि ( बड़ा चावल ), श्यामाक (साँवाँ); नीवार, यव, वेणुयव, गेहूँ आदि की गणना है। (२) शमीधान्य में माष (उड़द), राजमाष, कुलत्थ, मकुष्ठक (मोठ), चना, मसूर, तिल, सेम, अरहर आदि की गणना है। (३) मांसवर्ग में विविध प्रकार के प्राणियों के मांस गिनाए गए हैं। (४) शाकवर्ग में पाठा, शुषा, शटी, वास्तुक (बथुआ), उपोदिका (पोई), तण्डुलीयक (चौलाई), कौलक (करेला) आदि अनेक शाक गिनाए हैं। छत्रजाति के ( mushroom ) शाक भी इसी वर्ग में आते हैं। ( ५ ) फलवर्ग में मृद्वीक ( मुनक्का ), खर्जूर, फल्गु ( अंजीर ), आम्रातक, नारिकेल ( नारियल ), परूषक ( फालसा ), आरुक ( आड़ू ), द्राक्ष, पारावत ( अमरूद ), भव्य (कमरख), तूद (शहतूत), टंक (नासपाती), बिल्व, आम्र, जाम्बव (जामुन), बदर ( बेर ), इंगुदी, दाडिम आदि अनेक फलों का इस वर्ग में उल्लेख है। ( ६ ) हरितवर्ग में मूलक ( मूली ), जम्बीर, यवानी ( अजवाइन ), गण्डीन, भूस्तृण (रुषा घास), गृञ्जनक (गाजर), पलाण्डु (प्याज), लशुन (लहसुन) आदि का समावेश है। (७) मद्यवर्ग में मदिरा, अरिष्ट, शार्कर (sugar wine), पक्वरस, गौड (गुड़ से

बनी शराब), सुरा, मध्वासव, सौवीरक, तुषोदक, अम्लकाञ्जिक आदि मादक पेयों का उल्लेख है। (८) जलवर्ग में आकाश से गिरनेवाले दिव्य जल से लेकर वापी-कूप-तड़ागादि के जलों का वर्णन है। (९) गोरसवर्ग में दुग्ध (गाय, भैंस, ऊँट, छाग, भेड़, मानुष का), दधि, तक्र (मट्ठा), नवनीत (मक्खन), घृत, पीयूष, मोरट, किलाट और तक्रपिण्ड का वर्णन है। (१०) इक्षुवर्ग में ईख, गुड़, मत्स्यण्डिका और खण्ड-शर्करा एवं गुड़शर्करा, यासशर्करा, मधुशर्करा और मधु (माक्षिक, भ्रामर, क्षौद्र और पौत्तिक चार प्रकार का शहद) का वर्णन है। (११) कृतान्न (पके भोजन) वर्ग में विलेप्य (thick gruel), मण्ड (मांड़), लाजपेया, लाजमण्ड, लाजसक्तु (लावा का सत्तू), ओदन (पका भात), यूष-रस-सूप, यवसक्तु, यवापूप (जौ के पुए), गोधूम-पैष्टिक (गेहूँ की पिट्ठी से बना), धान, पर्पट, पूप, यावचिपिटक (जौ का चिवड़ा), द्राक्ष-खर्जूर-कोल, परूषक (फालसा) से बने पानक (beverages) इत्यादि का वर्णन है। (१२) आहारयोगिवर्ग में एरण्ड, सर्षप, प्रियाल, अतसी, कुसुम्भ आदि के तेल, वसा, मज्जा एवं मसाले जैसे सोंठ, पिप्पली, मरिच, हिंगु (हींग), सैन्धव, सोवर्चल विड, औद्भिद लवण, सर्जिकादि क्षार का वर्णन है।

भावप्रकाश ने चरक और सुश्रुत दोनों के वर्गों का समन्वय किया है।

---

# अनुक्रमणिका


अक्ष १३
अक्षरपल्लीपद्धति ४३
अगरु १४१
अग्नि १,—खनन २,—चूर्ण २०६,—मन्थन १,—वर्णन (धातुओं से) १७०
अग्निपुराण २४९,२५०
अग्निवेश २१८,२२२,२२३
अंक २३,२४, नाम ३९,—का लिपि में लिखना ४२,४३, दशमलवपद्धति ४३
अंकगणित, परम्परा ३८-४९,—के बीस विषय ४५
अंकुरोद्भेद २४४
अक्षशाला १११,—के कर्म ११२
अजा ३२
अंजन १७३,१८४
अणु (अन्न) ४
अतसी १२५
अथर्ववेद में रोग २१४-२१७
अथर्वा २
अधःपातन १९९
अधःपातनायन्त्र १९०
अधिमन्थन ३
अधिमान ८६,१२४
अधिप्रवण (सित) ८
अनड्वा ३२
अनाज नापने की तौल ११९
अनुग्रह ऋण १०३
अनुयोग, गणित के ५९
अनुवासन २३८
अनूप प्रदेश २५२
अन्तःपुरभाजनी मापें १२१
अन्तर्धानयोग १५६
अन्धीकरधूम १५३
अन्न ३,—शोधन १२७,—के उपकरण १२९,—और भोजन २५५
अपवर्त्तन ५४
अपसारण ११५
अपहरण ११६
अप्रकाण्ड २४५
अपामार्ग २१६
अपाविनक् ९
अपूप ६
अफीम २०१
अभिसर्पण, रस का २४८
अभ्रक १६२,—की सत्वपातन-विधि १६२,१८२
अमात्यभवन १०५
अम्ल (फलाम्ल, द्रवाम्ल, धान्याम्ल) १२९, गन्धक और शोरे का २०३
अम्लराज १७०
अयस् १८,१९
अयस्ताप १९
अरा १४
अरिष्ट १३१
अर्जुन (चाँदी) १९
अर्थशास्त्र की परम्परा ९९-१०१
अलमजस्ती ८४
अवच्छेदन ११६
अवलेप्यकर्म ११६
अवि ३२
अव्यक्त राशियाँ ७०,७२
अश्व २८,३२,—का भोजन १३४,१३६,—पालन १३५,—शाला १३६, सेना के–१३७

अश्वतर ३२
अष्टांगसंग्रह २२९
अष्टांगहृदयसंहिता २२९
अष्ट्रा ११
अस्थिनिरूपण ३३-३७
अस्त्रशस्त्र २११
आकरज पदार्थ १०९
आघाट २२
आंगिरसी २१५
आत्रेय १८०,२२१
आनूप प्रदेश २५२
आपस्तम्ब ५३,८०,८४-८५
आयमानीमाप ११८
आयवन ९
आयुध १४८,१५१
आयुर्वेदपरम्परा २१७
आरकूट ११०
आर्चज्योतिष ८९
आर्यभट, प्रथम ५८,६७,६८,७५,७७, ९०-९२
आर्यभट, द्वितीय ७६,९५
आर्यभटीय ४५,५०,५२,५६,५८,७६, ९०-९२
आलू २५२
आलेप, आलेपन २३८,२३९,२४०
आवरण १४८,१५१
आविक १४३
आशुमृतकपरीक्षा १४७
आसव १३०
आस्थापन २३८
आहरण ७४
आहाव (बालटी) ११
इक्षु १७
इष्टगुणन ४६,४८
इस्पात २११
ईषा (pole) १३
उत्तरायण ८६
उत्थापन १९९
उदयनाचार्य्य २५४
उदारक १२८
उद्योग-धन्धा २०८-२१३
उपकल्पनीय संभार २४०
उपरस १७३
उपल प्रक्षिणी १०
उपवनकर्म २४९
उपवनविनोद २५१
उपसेचनी ९
उपास्कर टीका २५४
उमास्वाति ४९,५४,७५
उलूखल ८,९,१२९
उल्लेखन ११६
उष्ट्र ३२
ऊन, ऊर्ण १६,१४३
ऊर्ध्वपातन १९९
एनेमेल २११
एरेण्ड तेल २१९
ओतु १६
कंकुष्ठ १७३
कच्छपयंत्र १९०
कज्जली बनाना १६४
कटुकवर्ग १२९
कन्द २४६
कपाटसन्धि ४६
कपास १४४
कम्पिल्ल १८४
कम्बल १४३
करणी ५२,७१
करम्भ ५,६

कर्करी २२
कर्पूररस १७५
कर्ष १९८
कलम लगाना २४९
कलश ८
कला ५३
कलाय १२५
कलासवर्णन (६ प्रकार का) ५४
कल्क २४०
कवच १५१
कषायों का वर्गीकरण २५४
कसौटी १११,११२
कांस्य १७४,१८८,२०४
काकचण्डीश्वर १८०
कांक्षी १७३
काचायन ४०
काँच, काँची और सिक्का २११,२१३
काण्डरोपण २४९
कात्यायन, समीकरण का हल ७५
कान्तलोह १८७
कामन्दक ९९
कारु १०
कार्पासिक १४४
कालचक्र २८
काल के मान १२२
काश्यप २४९,–परम्परा २२०
कासीस १७३,१७९,१८४
किट्ट १८८
किण्व, किण्वबन्ध १३१
कुट्टक (गणित) ७७
कुट्टक (कूटने का) १२९
कुणपजल २५१
कुफ्त २१०
कुम्भी ८
कुष्ठ ५३
कुसुम्भ १२५
कूप ९
कृति (वर्ग) ४९, ७८
कृषिकर्म १०, १२४
कोटिगुणोत्तरपद्धति ४०
कोद्रव १२४, १२५
कोष्ठिका यन्त्र १८०
कोष्ठी १९५, १९६
कौटिल्य १००,–के पूर्ववर्त्ती आचार्य १०१
कौड़ी १८४
क्षार १६८, १७४, सुश्रुत में २०४-२०५
क्षुद्रोग १५४
क्षुप २४५
क्षुर, क्षुरा १४,–वर्ग के अस्त्र १५०
क्षेत्रपति १०
क्षेत्रमिति, त्रिलोकसार में ६३-६५
ख (शून्य) २५, ६९
खड्ग १५०
खर्पर २०४,–विधि १८७
खलिहान १२७
खली २५१
खल्व (अन्न) ४
खल्व (खरल) १९५
खाद २५०
खादि १३
गजपुट १७७
गणना ३८
गणित ३८-८५
गणितकौमुदी ४५, ४९
गणिततिलक ४५, ५२, ६१
गणितसारसंग्रह ४५, ४९, ५२, ५४, ५५, ५७, ५८, ५९, ६०, ७४, ७७, ७९, ८०
गणेश ७७, ८०
गन्धक १७३, १७९, १८४,–युग २४३, –शोधन १५९

गर्गर २२
गर्भयन्त्र १६४
गिनतियों के नाम ४१
गुणन ४६-४८,–खण्ड ४९
गुणरत्न २४७, २४८
गुणश्रेणी ६३
गेहूँ ( गोधूम ) ४, १२५, १२८
गैरिक १७३, १७९, १८४
गो, गोधन ३२, १३२,–वधनिषेध १३४
गोधा २२
गोमूत्रिकाविधि ४८
गोविन्द १८०
ग्रह ८
ग्रावाण ८
घन ५०
घनमूल ५२
घृत २३८
घोड़ों का भोजन १३४
चक्र १३
चक्रदत्त २०५
चक्रपाणि २०६, २२६, २५३
चक्रवालविधि ७८
चन्दन १४०
चपल १६९, १७४, १७५, १८३,–शोधन १६०
चप्य ८
चमस् ८
चरक १८०, २१८, २२३, परम्परा २२०, –के टीकाकार २२५, वनस्पतियों का वर्गीकरण २५३
चर्म १४२
चलयन्त्र १४९
चाँदी १०९, १८७, भेद १११,–शोधन, मिश्रण ११३, सीसा के साथ गलाना १६१,–और चपल १७४
चिकित्सासंग्रह २५०
चूड़ियाँ २२१
चूलिक १७४
छत्रक, छत्रा २४६
छन्द २१
छेद्यकर्म २३०
जगन्नाथ सम्राट् ८४, ९६
जंग १७०
जयसिंह द्वितीय ९६
जस्ता २०४
जांगलप्रदेश २५२
जैनगणित ५९-६५
जौंक, जलौका २३८
ज्योतिष ८५-९८, वेदांग–६०, ८६, ८९, ९०, के ग्रन्थ ९८, ९८
ज्योतिषकाण्डक ६०
ज्वालामुख विड १७१
टंकण १७४
डायोफैण्टस और बीजगणित ६५, ६६
ढेंकी यन्त्र १९१
तत (पिता) १०
तत्त्वार्थाधिगमसूत्र ४९, ५४, ७५
तन्तु १४, १६
तन्त्र १६
तन्त्र रसायन १६५
तन्त्रों का वर्गीकरण २२७
तराजू, देखो तुला
तलव २३
तलवार १५०
तसर १६
तस्थविधि ४७
ताप्य १६१
ताँवा ११०, १८७, माक्षिक से १६१, –शोधन १६१, १६९
तार (चाँदी) ११३,–शोधन १६०
ताल १७३, १७९
तालयन्त्र २३४

तितउना ८, ९
तिर्यक्पातन १९९,–यन्त्र १९२
तिल ४, १२८, १२९
तिलहन और तैल १२९
तुला १२०, विषमता ११४
तुवरी १७७, १८४
तूणव २३
तेल १२९
तैलपर्णिक १४१
तोक्म ५
तोल-माप ११७-१२३, १९८, अनाजों की ११९
त्रपु १८, १९, ११०
त्रिलोकसार में गणित ६१-६५
त्रिशतिका ४५, ४९, ५२, ५९
त्रैराशिक नियम ५६, ५७
त्वष्टृकर्म ११३
दक्षिणायन ८६
दधि ६
दरदशोधन १५९,–से पारा १६२
दर्वी ९
दशमपद्धति, गणना की ४०, ४१
दशमलवपद्धति ५८
दामा १५
दामोदर १८०
दाहजल २०४
दीघनिकाय में पौधों का वंश-विस्तार २५२
दीपिका यन्त्र १९१
दुन्दुभि २२
दुर्ग १०४
दृढ़त्वल २२४
दृषद १२९
देश के मान १२१
दोला यन्त्र १७८, १८९
द्रव नापने के मान ११९
द्राव चूर्ण २०६-२०८
द्रुपद १९
द्रोण (कलश) ८
द्रोण १९८, –कौटिल्यकालीन११८
द्रोणमुख १०२
धन = स्व ६९
धनर्ण चिह्न ६८
धनुष १५०
धमनी २१६
धान ६
धातुकर्म १०९, ११०
धातुक्रिया २०३
धातुरत्नमाला २०१
धारायें (त्रिलोकसार में) ६१-६३
धुलाई १४४
धूपयंत्र १९३
धूमयोग १५२
धूम्रप्रयोग, वैरेचनिक २३८
धूलिकर्म ४४, ४५
नक्षत्र २८, २९, ८६
नम्रहु ५
नना १०
नवसार १८४
नष्टपिष्ट १७५
नस्य २३८
नागार्जुन १५७, १८०
नाडीयंत्र २३४
नाभि १३, १४
नामकरण, पौधों का २५३
नारायण, आयुर्वेदज्ञ ३३
नारायण (गणितकौमुदी) ४९, ५१, ७२
नारायण (पाटीगणित) ५८
नालास्त्र २०६-२०८
नालिका १२३, —यंत्र १९२
निकष (कसौटी) १११, ११२
नियामन २००

निरुद्धालेपन २४०
नीतिसार ९९
नीवार ४
नेमि १४
पंचराशिक ५७
पंचसिद्धान्तिका ८९, ९३
पट्टियाँ २३६, २३७
पण्यगृह १०६
पत्र २४६
पत्रोर्णा १४४
पथ १०५
परगाछा २४६
परशु १०
परिकुट्टन ११६
परिमर्दन ११६
परिहार ऋण १०३
परीवाप ५
पवि १३, १४
पशुओं को ओषधिदान २१९, —को भोजन १३४
पाटीगणित ४४, सूत्र ४५
पातन १९९
पातनायन्त्र १६२, १७२, १८५, १९०
पाद ५३
पारद, पारा १६३, १७१,-युग २४३, २४४, शिव का वीर्य्य १६६,-शोधन १७२,-के विविध रंग १७२
पार्थिव द्रव्य २४३
पाणिसूक्त ३३
पिंकापहरण ११६
पित्तल (पीतल) १७४, १८८, २०४, २१०
पिप्पली २१६
पुंगव १३३
पुट १७७, १९६-१९८
पुनर्वसु २१८, २२१
पुरोडाश ६
पुष्प २४६
पूतिलोह १७४, १८६
पृथूदक स्वामी ७३
पृश्निपर्णी २१७
पेटक ११५
प्रकाण्ड २४५
प्रच्छन २३८
प्रजाभवन १०५
प्रतानिन २४५
प्रतिमान (बाट) ११८
प्रदेह २३९, २४०
प्रभाग ५४
प्रलेप २३९, २४०
प्रवाल १०८
प्रशस्तपाद २५४
प्रसन्नासुरा १३०
प्राकृतिक स्थान, पौधों के २५२
प्रियंगु ४
फल २४६
फसल (केदार, हैमन, ग्रैष्मिक) १२६
फाल ११
फिटकिरी १७७, १८४
फिरंगरोग २०२
फूल २४६
बखशाली हस्तलिपि ४५, ५३, ५६, ५८, ७३, ७५
बन्ध २३६
बन्धनकर्म २३१
बारूद २०६
बालुकाग्नि १७८
बीजगणित ६५-८२, यूरोपीय ६६
बीजगणित, भास्कर की ६८, ७०, ७१, ७४, ९५
बीजवपन १२५
बीजसंरक्षण १२७

बीदरी २१०
बृहत्संहिता २४१, २५०
बृहदारण्यक में वनस्पति २४५, २४७
बैल १३३
बोधायनशुल्वसूत्र ८४
ब्रह्मगुप्त ४६, ४१, ५२, ५४, ५६, ६७, ७२, ७४, ७६, ७७, ७९, ९४
ब्रह्मज्योति १८६
ब्रह्मवैवर्त्त पुराण में आयुर्वेद साहित्य २२७
ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त ४५, ५२, ५४, ७२, ७६
भंग ६०
भट्टोपल ६०
भरद्वाज २१८, २२१
भवानीमत १८०
भाग ५४, —अनुबन्ध ५४, —अपवाद,—अभाग,—मातृ ५५, —हार ४८
भागवत पुराण २४८, २५४
भाजन ४८
भाजिनी मापें १२१
भाज्य ४८
भावप्रकाश २०३, २५६
भास्कर ४५, ४९-५१, ५६, ५८, ६७, ६८, ७०, ७१, ७३, ७४, ७६, ७७, ७९, ८१, ९५
भिक्षु गोविन्द १७१
भिन्न ५३
भूमिच्छिद्रविधान १०३
भेद्यकर्म २३०
भेलसंहिता २२५
भैषज्यगृह १०६
भैंसा १३३
भोजन पदार्थों का वर्गीकरण २५५
मक्षा ७
मणि १०७, १८५
मत्स्यपुराण २४७
मधु ६, १३१
मधुकृत ७
मधुधा १७
मध्वद १७
मध्वादधि ७
मनु में पौधों का वर्गीकरण २५३
मनःशिला १७३, १७९
मयूख १६
मयूरतुत्थ १८३
मर्दक १९५
मलमास १२४
मशकजम्भनी २७
मसाले १२९
मसूर ४, १२५
महाभारत २४७
महारस १६८, १७३, १७९
महावीर ४९-६०, ७४, ७६, ७७, ७९, ८१-
महासिद्धान्त ४५
महिष १३३
माक्षिक १८२, —शोधन १६०, —से ताँबा १६१, १६८, १८०
मान, देश और काल के १२१, १२२
मारण, धातुओं का १६३
माष ४, १२५, १२८
मास, बारह ८७, विभिन्न प्रकार के १२३, १२४
मासर ५
मिश्रधातु, मिश्रलोह १७४, १८६
मीना २११
मुद्ग ४, १२५, १२८
मुद्रा, गणित ३८
मुसल ८, ९, १२९, १९५
मूँगा १०८
मूर्च्छन १९९
मूल ५२
मूषा १९३, १९४

मूत्राप्यायन १९५
मृगवन १०३
मृत्तिका १८
मृद्दारश्रृंगक १८५
मेदक १३०
मैत्रायणीसंहिता ५३
मैरेय १३१
मोती १०६, १०७
यन्त्र, युद्ध के १४८
यन्त्र, रसायन बनाने के १६५, १८९
यव ४, १२५, १२८
यवक्षार १७४
यवमन्त ५
यशद २०४, रसक से १७६
यशोधर १७५, १७६
याजुषज्योतिष ८९, ९०
याम १३
यावत्-तावत् ७०
युग ११, १३
रक्तमोक्ष २३८
रंगनाथ ८०
रंगाई १४५
रजक १४४
रजत १९, देखो चाँदी
रत्न गलाने की द्रुतपातनविधि १६२
रथ १३
रस १७३, १७९, –शाला १८८, १८९, –यन्त्र १८९, –बन्ध १६३, २००
रसक १७६, १८०, १८३,–शोधन १५९, –से यशद १६१,–से पीतल और जस्ता १६९
रसकर्पूर २०२
रसकल्प १७९
रसकौमुदी २०३
रसनक्षत्रमालिका २००
रसप्रकाशसुधाकर १७५, १७६
रसप्रदीप २०२
रसरत्नसमुच्चय १६२, १६९, १७२, १७३, १७६, १७७, १८०, १८१
रसरत्नाकर १५८-१६५, २००
रसराजलक्ष्मी १८०
रससागर १८०
रससार २००
रससुधाम्बोधि १८०
रसहृदय १०१, १०२, १७४
रसायनज्ञों के नाम १८१
रसायनपरम्परा १५७
रसार्णव १६३, १७९
रसेन्द्रकल्पद्रुम २०१
रसेन्द्रचिन्तामणि १८६, २००
रसेन्द्रचूड़ामणि १७४
रसेन्द्रमंगल १६५
रसेन्द्रसंग्रह २०१
रागबन्धिनी १७७
राजनिघण्टु २५२
राजभवन १०५
राजमार्ग १०५
राजसी सामान २१२
राजावर्त्त १८५, –शोधन १५९
राशियाँ ८७
रासायनिक युद्ध १५१
रुद्रयामलतन्त्र १७९, २०३
रुधिर, अरुण, ताम्रवर्ण २०
रेखागणित ८२-८५
रोगोत्पादक योग १५३
रोचनी १२९
रोधन २००
रोहिणी (अरुन्धती) २१७
लवुनाल २०८
लज्जालु वनस्पति २४८
लब्धि ४८
ललितविस्तर में शतगुणोत्तर पद्धति ४०
लल्ल ९४

लवण, छः १७४
लवणयंत्र १९२
लाक्षा (सिलाची) २१७
लाजवर्द १८५
लाजा ५
लाटदेव ९३
लिङ्गभेद, पौधों में २५१
लिपि ( = लिवि) कार ४२
लीलावती ४५, ४९, ५७, ६७, ७९, ९५
लेप २३८
लेलीतक २४४
लोह १८, ११०, १८७, सारलोह, पूतिलोह, १७३, १८६, शुद्धलोह १८६, —शोधन १६०
लोह-किट्ट १८८
वक्रनाल १८०
वज्र (हीरा) १०८, १८५, –मारणप्रयोग १८६,–मूषा १८०, –लोह, १७४
वत्सर २७
वनस्पति और पुरुष २४७
वमन २३८
वयन, वय्या १५
वरक १२८
वरत्रा ११
वराटक (कौड़ी) १८४
वराहमिहिर ५८, ८९, ९३, २४९, २५१, २५२
वर्ग ४९
वर्गमूल ५२
वर्गात्मक समीकरण ७५, ७६
वर्गीकरण, पौधों का २५३
वर्त्तलोह १७४, १८६, १८८
वर्म १५१
वर्धमान १०६
वर्षा १२४, १२५ और बीजवपन १२५
वल्ली २४५
वलभी १२७
वस्तिकर्म २३१
वाग्भट १८०, २०६, २२९
वाण १४९
वाद्य २२
वान (सूखे मेवे) २४६
वानस्पत्य २४५
वायव्य ८
वार्त्ता १०१
वालुकायन्त्र १९१
वासुदेव १८०
वाह (बैल) ११
विकेशिका २३८
विड १७०, १७२, १७४, १७९, १८०, —से सोने का जारण १७२
विद्याधरयंत्र १९२
विप्रुट १२१
विमल १८३
विरेचन २३८, २५४
विलेखन २३८
विष १४५, १४६
विष्णुदेव १८०
विष्णुपुराण २४५, २४६
विसर्पचिकित्सा २३९
विस्तार २४५
विस्रावण ११५
विस्राव्यकर्म २३१
वीणा २३
वृक्षरुहा २४६
वृक्षायुर्वेद २४९, २५०
वृन्द १८०
वेदांगज्योतिष ६०, ८६, ८९
वेध्यकर्म २३१
वैकृन्तक ११०
वैक्रान्त १८२

व्यक्तगणित ४४
व्यवसाय, वैदिक २९-३१
व्याज के प्रश्न ५७, ५८
व्याडि १८०
व्यावहारिक माप ११८
व्युत्कलित ४६
व्रणबन्ध २३६
व्रीहि ४, १२५, १२८
शंख २३
शंखद्रावरस २०२, २०३
शतगुणोत्तरपद्धति ४०
शफ ५३
शर्करा १७
शलाकायन्त्र २३४
शलाटु (ताजे मेवे) २४६
शल्मलि १७
शल्यकर्म और सेना २३२
शल्यतन्त्र २२७, २२८
शल्ययन्त्र २३३
शल्यागार २३३
शष्प ५
शस्त्र (शल्य के) २३४
शार्कोटविष २१७
शार्ङ्गधरपद्धति २५१
शार्ङ्गधरसंहिता १८६
शिम्बि १२५, १२८
शिला, देखो मनःशिला
शिलाजतु १८३
शुक्रनीति में बारूद २०६
शुल्बसाहित्य ४६, ८३-८५, कात्यायन ५३, आपस्तम्ब ५३, ८५
शुल्ब (ताँबा) शोधन १६१
शून्य का प्रयोग ४३, ५८, —राशि के नियम ६९
शूर्प ८, ९
शूर्पग्राही ९
श्याम (ताँबा) १८, १९
श्यामाक ४
श्यामीकरणयोग १५५
श्रीधर ४६, ४८-५३, ५६, ५९, ७२, ७६
श्रीपति ४६, ५१, ५२, ६१, ७२, ७६
श्रेणीजोड़ ५५, ५६
श्वेतकरणयोग १५४
षड्दर्शनसमुच्चय २४७
सक्तु ५
संस्कार, रस के १९९
संवत्सर २७
संकलन, संकलित ४५
संक्रमण ७४
संख्या, वैदिक २५-२७
संख्यान ३९
संघात्य क्रिया ११६
संदीपन २००
संदेशयन्त्र २३४
संशोधन ७३
सत (टोकरी) ८
सप्तराशिक ५७
समकोण त्रिभुज ७८-८२
समीकरण ७२, वर्गात्मक ५८, —के प्रकार ७४
सम्पात, विषव-, शरद-८८
सरघा ७
सर्जिक क्षार १७४
सर्पिप्रयोग २३८
सर्षप १२५
सल्फ्यूरिक ऐसिड १७७
सवर्णन ५४
सस्यक १८३
सामुद्र १७४
सारलोह १७४
सिकता १८
सिक्का २१३, (मुद्रा) ११४

सिंचाई १२६
सिद्धसार १८०
सिद्धान्त, सूर्य्य, वशिष्ठ, पितामह, रोमक ४५
सिद्धान्ततत्त्वविवेक ४५
सिद्धान्तशेखर ४५, ४६, ७२
सिद्धान्तसम्राट ८४
सिरावेधन २३२
सिराव्यधन २३८
सिलाई, व्रणों की २३५
सिंहनिका १२७-१२८
सीताकर्म १२४
सीताध्यक्ष १२४, २४९
सीर (हल) १२
सीव्यकर्म २३१
सीस या सीसा १८, २०, ११०, १८८
सुधाशर्करा (चूने का पत्थर) २०६
सुरा १३०-१३२
सुवर्चिलवण २०७
सुवर्णतन्त्र २०४
सुश्रुत १८०, परम्परा २२०, और शल्य-तन्त्र २२८, २३०
सूची (सुई) २३५
सूतमहोदधि १८०
सूर्य्यदास ७९, ८०
सूर्य्यप्रज्ञप्ति ५९
सूर्य्यसिद्धान्त ४५, ९३
सोना, देखो स्वर्ण, हरित और हिरण्य, नक़ली बनाना १७८
सोने का काम २०९
सोमदेव १७४
सोमसेनानी १८६
सौराष्ट्री १७७, १७९
सौवर्चल १७४
स्कन्ध २४५
स्तम्भ २४५
स्थानखण्डविधि ४७
स्थानिक मान, संख्याओं का ४०
स्थानीय (जिले का नगर) १०२
स्थाली ८
स्थिर यन्त्र १४८
स्रुच ८
स्वच्छन्द भैरव १८०
स्वर २१
स्वर्ण १८६, खान की पहिचान १०९,–का अपहरण ११४
स्वस्तिक यन्त्र २३४
स्वेद, प्रस्तर—२३८, नाड़ी—२३८
स्वेदन १९९
स्वेदनी यन्त्र १९०
हर ४८
हरताल १८४
हरित (सोना) १९
हल ११, १२
हलमुखयन्त्र १४९
हस्तिपालन १३८
हाथी, के भेद, शिक्षण १३९, का भोजन १३८
हाथीदाँत १४०
हरीत १८०
हारीतसंहिता २५१
हार्य ४८
हिरण्य १८
हिरा २१६
हीरा १०८, १८५; देखो वज्र
हेमक्रिया १७८

# सहायक ग्रन्थ


A. B. Keith—A History of Sanskrit Literature, 1941.

W. C. Dampier—A History of Science, 1948.

B. N. Seal—The Positive Sciences of the Ancient Hindus, 1915.

ऋग्वेद संहिता—सायणभाष्य—वैदिक संशोधन मंडल, पूना, १९४६।

Wilson—Rigveda Samhita ( Ashtekar and Co., Poona ), 1927.

ऋग्वेद संहिता—स्वाध्याय मण्डल, औंध, १९४०।

यजुर्वेद संहिता—स्वाध्याय मण्डल, औंध, १९२७।

अथर्ववेद संहिता—स्वाध्याय मण्डल, औंध, १९४३।

Griffith—The White Yajurveda, 1899.

Griffith—The Hymns of the Atharva-veda, 1917.

Griffith—The Hymns of the Rigveda.

दयानन्द—ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका।

शतपथब्राह्मण—अच्युत ग्रन्थमाला कार्य्यालय, काशी, १९९४ वि०।

J. Eggeling—The Satapath Brahmana, 1882.

लगध—ज्योतिषम् (वेदांगज्योतिष, निर्णयसागर प्रेस, बंबई)।

महावीराचार्य्य—गणितसारसंग्रह—रंगाचार्य्यकृत अंग्रेजी अनुवादसहित, गवर्नमेंट प्रेस, मद्रास, १९१२।

आपस्तम्ब शुल्वसूत्र ( कपर्दिभाष्येण करविन्द-सुन्दरराज-व्याख्याभ्यां च सहितम् ), गवर्नमेंट ब्रांच प्रेस, मैसूर १९३१।

भास्कराचार्य—बीजगणितम् (दुर्गाप्रसाद द्विवेदीकृत संस्कृत-हिन्दी व्याख्या), नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ, १९१७।

भास्कराचार्य—लीलावती (मुरलीधर शर्माकृत नवीनवासनासहित), हरिकृष्ण निबन्ध भवन, काशी, १९३८।

आर्यभट—आर्यभटीयम्—गणितपाद ( गार्ग्यकेरल नीलकण्ठ सोमसुत्वविरचित भाष्योपेतम्, साम्बशिवशास्त्रिणा संशोधितं), गवर्नमेंट प्रेस, ट्रिवेण्ड्रम्, १९३०।

आर्यभट—आर्यभटीयम्—कालक्रियापाद—१९३१।

आर्यभट—आर्यभटीयम्—गीतिका पाद, शास्त्रप्रकाश कार्य्यालय, मधुरापुर, मुजफ्फरपुर १९०६।

श्रीपति—गणिततिलक (सिंह तिलक सूरि के भाष्य के सहित, H. R. Kapadia द्वारा सम्पादित), बड़ौदा ओरियंटल इन्स्टीट्यूट, १९३७।

नेमिचन्द्र—त्रिलोकसार ( टोडरमल्लकृत भाषावचनिकासहित, मनोहरलाल शास्त्री सम्पादित), हिन्दी जैन साहित्य-प्रसारक कार्य्यालय, हीराबाग, गिरगाँव, बम्बई, १९१८।

सम्राट् जगन्नाथ—रेखागणितम् ( The Rekhaganita ) ( हरिलाल हर्षदराय ध्रुव-संपादित, कमलाशंकर प्राणशंकर त्रिवेदी-संशोधित ), गवर्नमेंट सेण्ट्रल बुकडिपो, बम्बई, १९०१।

B. Datta and A. N. Singh—History of Hindu Mathemetics, मोतीलाल बनारसीदास, लाहौर (Parts I & II), १९३५

Bakhshali Manuscript—Parts I, II and III, edited by G. R. Kaye, Calcutta, 1927, 1933.

Baudhayana Sulba Sutra edited by G. Thibaut in the Pandit ( Old Series IX and X, 1874-5; New Series I, 1877).

ब्रह्मगुप्त—ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त ( सुधाकर द्विवेदी, सम्पादित, काशी १९०२ )—इसके १२वें और १३वें अध्याय के अंग्रेजी अनुवाद (बीजगणित और पाटीगणित सम्बन्धी) कोलब्रुक ने किए हैं।

वराहमिहिर—बृहत्संहिता—( H. Kern द्वारा सम्पादित ) कलकत्ता, १८६५; (सुधाकर द्विवेदीसंपादित काशी, १८९५)।

कात्यायन—शुल्वसूत्र (विद्याधर शर्मा सम्पादित), काशी, १९२८।

मनु—मानवशुल्वसूत्र (English translation by N. K. Mazumdar, in the Journal of Dept. of Letters, कलकत्ता विश्वविद्यालय-VIII-१९२२)।

महावीरप्रसाद श्रीवास्तव—सूर्य्यसिद्धान्त (विज्ञान भाष्य), विज्ञान परिषद्, प्रयाग।

गोरखप्रसाद—सरलविज्ञानसागर ( भारतीय ज्योतिष पर लिखा महावीरप्रसाद श्रीवास्तव का लेख), विज्ञान परिषद्, प्रयाग, १९४६।

चाणक्य—कौटिलीय अर्थशास्त्र ( गंगाप्रसाद शास्त्री के अनुवादसहित ), महाभारत कार्य्यालय, मालीवाड़ा, दिल्ली, १९९७ वि०।

Shamsastry—कौटलीय अर्थशास्त्र का अंग्रेजी अनुवाद।

गणपति शास्त्री—अर्थशास्त्रम् ( Arthashastra of Kautilya )—Trivandrum Sanskrit Series, गवर्नमेंट प्रेस, ट्रिवेण्ड्रम।

P. C. Ray—A History of Hindu Chemistry, Vol I (Calcutta), 1902.

P. C. Ray—A History of Hindu Chemistry, Vol. II (Calcutta), 1909.

G. C. A. M. Birdwood—The Industrial Arts of India (see the second part—the Master Handicrafts of India), Chapman and Hall, 1880.

चरक—चरकसंहिता ( ६ जिल्दें ), गुलाबकुँवरबा आयुर्वेदिक सोसायटी द्वारा सम्पादित और प्रकाशित, जामनगर, १९४९।

सुश्रुत—सुश्रुतसंहिता ( अत्रिदेव गुप्त के अनुवादसहित ), मोतीलाल बनारसीदास, बनारस।

A. F. R. Hoernle—Studies in the Medicine of Ancient India ( Part I—Osteology )—Clarendan Press, Oxford, 1907.

Girindra Nath Mukhopadhyaya—History of Indian Medicine, Vol. I, कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९२३।

G. P. Majumdar—Vanaspati, कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९२७।

G. P. Majumdar—Upavana Vinoda, Indian Research Institute, 55, Upper Chitpore Road, Calcutta, १९३५ (शार्ङ्गधरपद्धति का एक अंश)।

वेंकटरमणार्य—सनातन विज्ञान समुदयः, बंगलोर, १९४६।

